## रागु मारू बाणी जैदेउ जीउ की

१ ओं सतिगुर प्रसादि ॥ चंद सत भेदिआ नाद सत पूरिआ सूर सत खोड़सादतु कीआ । अबल बलु तोड़िआ अचल चलु थपिआ अघड़ु घड़िआ तहा अपिउ पीआ ॥ १ ॥ मन आदि गुण आदि वखाणिआ । तेरी दुबिधा द्रिसटि संमानिआ ॥ १ ॥ रहाउ ॥ अरधि कउ अरधिआ सरधि कउ सरधिआ सलल कउ सललि संमानि आइआ । बदति जैदेउ जैदेव कउ रंमिआ ब्रहमु निरबाणु लिवलीणु पाइआ ॥ २ ॥ १ ॥

(योगियो के अभ्यास-कर्म पर टिप्पणी करके हरि-नाम-महिमा स्थापित की गई है ।) प्राणवायु को चन्द्रनाड़ी इडा मे से ले जाते हुए सुषुम्ना में कुम्भक किया और फिर सोलह बार ॐ नाम का जाप करके पिंगला नाड़ी में से रेचक कर दिया । विकार-ग्रस्त मन का बल तोड़ा, उसके चचल स्वभाव को अचल किया और तव असयत मन संयत हो गया तथा उसने अमृत-पान किया ॥ १ ॥ ऐ मन, उस आदि परमेश्वर को, जो सव गुणों का भी आदि है, स्मरण करने से तुम्हारी दुबिधा नष्ट हो गई ॥ १ ॥ रहाउ ॥ आराधना योग्य परमात्मा की आराधना की, श्रद्धेय गुरु के प्रति श्रद्धा की और जल मे जल की नाईं प्रभु से एकरूप हुआ । तब कवि जयदेव कहता है कि परमात्मा का स्मरण करके ही प्रभु-प्रदत्त निर्वाणपद तथा सर्वरमण स्वामी को पा लिया ॥ २ ॥ १ ॥

॥ कबीरु ॥ मारू ॥ रामु सिमरु पछुताहिगा मन । पापी जीअरा लोभु करतु है आजु कालि उठि जाहिगा ॥ १ ॥ रहाउ ॥ लालच लागे जनमु गवाइआ माइआ भरम भुलाहिगा । धन जोबन का गरबु न कीजै कागद जिउ गलि जाहिगा ॥ १ ॥ जउ जमु आइ केस गहि पटकै ता दिन किछु न बसाहिगा । सिमरनु भजनु दइआ नही कीनी तउ मुखि चोटा खाहिगा ॥२॥ धरमराइ जब लेखा मागै किआ मुखु लै कै जाहिगा । कहतु कबीरु सुनहु रे संतहु साध संगति तरि जांहिगा ॥ ३ ॥

हे मन, प्रभु-नाम का स्मरण करो, अन्यथा अन्त में पछताना पड़ेगा । हे पापी जीव, तुम सांसारिक लोभ मे पड़े हो, नहीं जानते कि दो-चार दिन मे ही मृत्यु दबोच लेगी ॥ १ ॥ रहाउ ॥ लालच मे पड़कर जन्म गँवा रहे हो, माया के भ्रम में पडे हो, (किन्तु ध्यान रखो कि) धन,

यौवन का गर्व उचित नही है। यह तो कागज की तरह गल जायगा। (धन-यौवन अस्थायी है, शीघ्र ही नष्ट हो जायगा) ॥ १ ॥ जब यमदूत आकर केशों से पकड़कर पटक देंगे, तब अपना कोई वश नही चलेगा अर्थात् मृत्यु आने पर कुछ नही हो सकेगा। परमात्मा का स्मरण, भजन तथा उसके जीवों पर दया नही की, तो तुम्हें दण्ड सहना ही पड़ेगा ॥ २ ॥ धर्मराज जब तुम्हारे कर्मों का हिसाब-किताब माँगेगा, तो उसे क्या मुँह दिखाओगे। कबीरजी कहते है कि तुम सन्तजनों की संगति मे ही ससार-सागर से पार हो सकोगे ॥ ३ ॥

## रागु मारू बाणी रविदास जीउ की

**१ ओं सतिगुर प्रसादि ॥ ऐसी लाल तुझ बिनु कउनु करै। गरीब निवाजु गुसईआ मेरा माथै छत्रु धरै ॥ १ ॥ रहाउ ॥ जा की छोति जगत कउ लागै ता पर तुहीं ढरै। नीचह ऊच करै मेरा गोबिंदु काहू ते न डरै ॥ १ ॥ नामदेव कबीरु तिलोचनु सधना सैनु तरै। कहि रविदासु सुनहु रे संतहु हरि जीउ ते सभै सरै ॥ २ ॥ १ ॥**

हे प्रभु, ऐसी (चमत्कारिक) लीला तुम्हारे सिवा कौन कर सकता है। तुम ऐसे गरीब-नवाज (दीन-दयालु) स्वामी हो कि मुझ-सरीखे अकिंचन के माथे भी छत्र धर दिया है ॥ १ ॥ रहाउ ॥ ससार जिसे अछूत समझता है (जिसकी छूत ससार को लगती है), उस पर परमात्मा का ही वरदहस्त होता है (सन्त रविदास चमार थे। छूतछात के विरोध मे बता रहे हैं कि परमात्मा की कृपा सब पर समान होती है)। मेरा प्रभु नीच को भी उच्च बना देता है, उसे किसी का भय नही है ॥ १ ॥ नामदेव, कवीर, त्रिलोचन, सधना, सैना आदि विभिन्न जातियो के व्यक्ति (जो परमात्मा का नाम जपते थे) प्रभु-कृपा से तिर गए। (इसीलिए) रविदास कहते हैं कि हे भले लोगो, परत्मात्मा द्वारा सव कुछ किया जा सकता है। (उसके लिए असम्भव दिखनेवाली सव बाते सम्भव हैं) ॥ २ ॥ १ ॥

**॥ मारू ॥ सुखसागर सुरितरु चिंतामनि कामधेन बसि जा के रे। चारि पदारथ असट महा सिधि नवनिधि करतल ता कै ॥ १ ॥ हरि हरि हरि न जपसि रसना। अवर सभ छाडि बचन रचना ॥ १ ॥ रहाउ ॥ नाना खिआन पुरान बेद बिधि चउतीस**

**अछर माही। बिआस बीचारि कहिओ परमारथु राम नाम सरि नाही ॥ २ ॥ सहज समाधि उपाधि रहत होइ बडे भागि लिव लागी। कहि रविदास उदास दास मति जनम मरन भै भागी ॥ ३ ॥ २ ॥ १५ ॥**

सुख और कल्याण के स्रोत कल्पवृक्ष, चिन्तामणि एवं कामधेनु, सब उसी प्रभु के वश में है। चारों पदार्थ (धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष), आठो सिद्धियाँ एवं नौ निधियाँ, सब परमात्मा के ही हाथ मे हैं (जिसे चाहे, प्रदान करे) ॥ १ ॥ हे जीव, जिह्वा से हरि-हरि-नाम नही जपते अर्थात् प्रभु का नाम जपो। अन्य व्यर्थ के वचनो की रचना त्याग दो ॥ १ ॥ रहाउ ॥ नाना-विधि आख्यान, वेद-पुराण तथा चौतीस अक्षरो मे लिखे समस्त शास्त्रों को गम्भीरतापूर्वक विचार कर व्यासजी ने यही सिद्धान्त प्रस्तुत किया है कि राम-नाम के समान अन्य कोई परमार्थ नही है ॥ २ ॥ उन्नत भाग्य से ही सांसारिक उपाधियों से मुक्त होकर जीव की लगन परमात्मा में लगती है और वह सहज आनन्द-मग्न रहता है। सन्त रविदास कहते है कि मुझ सेवक की बुद्धि संसार से उदास (विरक्त) हुई है, इसीलिए मेरा जन्म-मरण का भय दूर हो गया है ॥ ३ ॥ २ ॥ १५ ॥

